गिर पडे। दो आदमी उन्हे वहाँ से उठाकर लाए। नवाब साहब की आँखें गुस्से से लाल हो गईं। दीवान जी से बोले – "तुम अव्वल दर्जे के झूठे हो। गरीबो को सताना ही तुम्हारा काम रह गया है। मैं तुम्हे बरखास्त कराए बिना न छोड़ूँगा।" अब तो दीवान जी ने पैर पकड लिए, गिडगिडाकर कहा "हजूर माई-बाप है! मैं बालबच्चोदार आदमी हूँ, तबाह हो जाऊँगा सरकार! इस बार माफ कर दीजिए।" नवाब साहब को कुछ रहम आ गया। बोले, "जाओ इस बार तुम्हे छोडता ज़रूर हूँ लेकिन दीवानी से तुम्हे कान्सटेबिली पर ज़रूर तनज्जुल होना पडेगा। हालाँकि सज़ा बहुत कम है लेकिन सबक लो आगे से किसी गरीब को कभी न सताना।"

ऐसा होता था नवाब साहब का इन्साफ! दूध-का-दूध और पानी-का-पानी।

लोग अपनी हर गरज के लिए नवाब साहब का दरवाज़ा खटखटाते और नवाब साहब यथाशक्ति हरेक की गरज़ पूरी करते थे। उस पूरे इलाके मे हर आला-अदना के यहाँ शादियो मे नवाब साहब के यहाँ से ही सारा सामान आता था। जब कोई सामान लेने की गरज़ से नवाब साहब के पास पहुँचता तो वह उससे प्रेमपूर्वक पूछते— "कहो भाई जान! कैसे आए?"

आगन्तुक कहता—"आपकी लडकी की शादी है, अमुक तारीख की।"

"अच्छा!" नवाब साहब मुस्कुराकर कहते, "तो

मेरे लिए काम बताओ।"

"आपको आना होगा।"

"लेकिन भाई, तुम जानते ही हो खाना तो मैं किसी के यहाँ खाता नही, रसद भेज देना।"

"लेकिन, आपकी मौजूदगी तो जरूरी है।"

"अच्छा तो मैं जरूर हाजिर हो जाऊँगा।"

"और सामान भी चाहिएगा।"

"जरूर, ज़रूर, वह तो चाहिए ही।"

फिर नवाव साहव मुन्शी को पुकारकर कहते, "मुन्शी जी! जरा देखना उस तारीख मे किसी और के यहाँ तो सामान नहीं जाना है?"

मुन्शी जी रजिस्टर देखकर बताते, "नही हजूर!"

"तो फिर इनका सामान लिख लो।"

आगन्तुक मुन्शी जी को तकियो, कालीनो, दरियो, चाँदनियो और बर्तनो की फहरिस्त लिखवा देता और फिर कहता—"घोडी का जेवर भी तो चाहिए।" नवाव साहव के पास घोडी का ठोस सोने-चाँदी का ज़ेवर था जिसका वजन लगभग १०-१२ सेर था।

"अच्छा," नवाब साहब कहते—'तो ज़ेवर तुम अपनी तहवील मे ही ले जाओ। सामान के लिए एक दिन पहले ताँगा भेज देना और अगर तुम्हारे पास ताँगे का सुभीता न हो तो मैं अपने ताँगे मे भिजवा दूंगा।"

"नही-नही," आगन्तुक कहता, "ताँगा मैं ही भेज दूंगा।"

"अच्छा देखो, ज़ेवर के साथ इत्र-दान भी लेते जाना लेकिन उसमे इत्र तुम मत डालना, मैंने उसमे लखनऊ के असगर अली के यहाँ की एक शीशी रख दी है। बा-ख़ुदा बहुत उम्दा इत्र है, जिसके भी लग जाएगा एक महीने तक महकता रहेगा।" नवाब साहब का इत्रदान भी ठोस सोने-चाँदी का गगा-जमनी बना हुआ था।

कभी-कभी नवाब साहब के पास ऐसे शख्स भी सामान माँगने आ जाते थे जिन्हे नवाब नही पहचानते थे। लेकिन नवाब उनसे यह बात जाहिर नही होने देते। चुपचाप कोठी के पीछे जाते। जनानखाने से भिश्ती पानी भरकर लौट रहा होता तो वे आवाज लगाते, "मियाँ भिश्ते! ज़रा इधर तो आना।"

भिश्ती नजदीक आकर सलाम करता। नवाब कहते, "देखना कोठी के बरामदे मे जो साहब बैठे हैं, तुम उन्हे पहचानते हो? क्या वह हमारे यहाँ आते-जाते है?"

भिश्ती लौटकर जवाब देता, "हजूर! मैंने तो उन्हे नही पहचाना, पूछे लेता हूँ सरकार!"

"मियाँ, क्या अहमकपने की बात करते हो!" नवाब नाराज़ होकर कहते, "पूछने से उनका दिल टूट जायेगा, तौहीन समझेंगे—कहेगे आँखो पर दौलत ने चर्बी चढा दी है, हमे पहचानते भी नही···अच्छा जाओ तुम अपना काम देखो।"

नवाब साहब फिर एकाध बार किसी दूसरे से उनकी शनाख्त की कोशिश करते। शनाख्त हो जाती तब ठीक, और न होती तब भी वे उन्हे सामान दे ही दिया करते।

और यह नवाब साहब की नीयत का फल था या उनका इकबाल कि लोग प्राय: ईमानदारी से उन्हे सामान वापस दे जाते थे।

एक बार पास के कस्बे फरीदपुर के लाला दीनदयाल नवाब साहब से शादी का सामान और घोडी का ज़ेवर माँगकर ले गये। लाला दीनदयाल और नवाब साहब की अच्छी मुलाकात थी। यूं लाला दीनदयाल अच्छी हैसियत के आदमी समझे जाते थे; लेकिन उन दिनो उनकी माली हालत बहुत कमजोर थी और लडके की शादी करनी ज़रूरी थी; रुपया पास मे न था। बात कुछ ऐसी थी कि किसी से कुछ कह-सुन भी न सकते थे। उन्होने एक तरकीब सोची कि नवाब साहब की घोडी का जेवर चार हज़ार मे गिरवी रख देगे और फिर बहू जो कुछ गहना-ज़ेवर लाएगी उसे रेहन करके घोडी का ज़ेवर छुडाकर नवाब साहब को वापस कर देगे। और उन्होने किया भी ऐसा ही। हापुड के रईस बाँके बनवारी के यहाँ चार हज़ार मे जेवर गिरवी रख दिया। शादी हो गई, बहू घर आ गई। लाला जी एकाध हफ़्ता रुककर किसी तरकीब से बहू का ज़ेवर लेना चाहते थे इसलिए उन्होने नवाब का सामान तो भेज दिया और जेवर के लिए चिट्ठी लिख दी कि दो-चार दिन मे ख़ुद ही लेकर आऊँगा।

इसी दरम्यान नवाब के पास एक और सज्जन शादी का सामान और घोडी का ज़ेवर माँगने पहुँचे। दूसरे सामान के लिए तो नवाब साहब ने हामी भर ली लेकिन

ज़ेवर के लिए कहा—"भाई जान ! ज़ेवर तो दीनदयाल के यहाँ गया हुआ है। अभी वापस नही आया, दो-चार दिन बाद ही मिल सकेगा।"

"क्या ज़ेवर दीनदयाल के यहाँ हैं ?" उन सज्जन ने कुछ रहस्यमय ढग से पूछा।

"हाँ।" नवाब ने सरल स्वभाव से कहा।

"लेकिन दीनदयाल के लडके की शादी मे तो मैं भी गया था। उन्होंने तो किसी घोड़ी पर ज़ेवर सजाया नहीं था।"

"वाह साहब ! ऐसा कैसे हो सकता है ? आप भूल रहे हैं, आपकी नजर घोडी पर ही नही पडी होगी।"

"अजी नवाब साहब ! मैं सच कह रहा हूँ घोडी का जेवर बारात मे गया ही नही। और असल बात तो यह है कि दीनदयाल ने आपका ज़ेवर हापुड में बाँके बनवारी के यहाँ चार हज़ार मे रहन रख दिया है।"

नवाब साहब तुनककर बोले, "लाहौल विला क़ूवत ! आप दूसरो की टोपी उछालते हैं। म्याँ, आप कौन-से दीनदयाल का जिक्र कर रहे हैं ?"

"फरीदपुर वाले दीनदयाल का।"

"म्याँ, कमाल कर दिया। भई, मेरा जेवर तो मुरादनगर वाले दीनदयाल सानी के यहाँ गया है। भई, आप भी अजब आदमी है। अच्छा जाइए आप ज़ेवर चार दिन बाद मँगवा लीजिएगा। इस तरह किसी पर तोहमत लगाना अच्छा नही होता।"

"हज़ूर, बैंक मे जमाशुदा रकम।"

"तो बाँके बनवारी का इतना रुपया बैंक मे जमा है?"

"जी हाँ सरकार!"

"लेकिन इससे क्या फायदा?"

"बैंक उन्हे रुपए का बहुत अच्छा सूद देता है हजूर!"

"भई मुन्शी जी, बैंक सूद ही तो देता है 'दुआ' तो नही देता! सूद से दुआ बहुत बडी चीज़ है। मुन्शी जी, काश तुम इस बात को समझ सकते!"

चार दिन बाद लाला दीनदयाल घोडी का ज़ेवर और दो हजार रुपए लेकर नवाब साहब के पास आए। उन्होने किसी प्रकार ये दो हज़ार रुपए जुटाए थे। काफी जद्दोजहद हुई लेकिन नवाब साहब ने किसी तरह भी रुपए मजूर न किए; बोले "भाई जान! यह तो तुम दुलहन की हकतल्फी कर रहे हो, यह रुपए तुम मेरी तरफ से उसी के हाथ पर रख देना और मेरी दुआ कहना, आखिर वह मेरे भी तो बेटे की बहू है।" और लाला दीनदयाल गीली आँखो से नवाब की शराफत का बोझ लिये वापस आ गए। ऐसे थे हमारे नवाब ज़फरुल्ला खाँ।

जमाने ने करवट बदली, ज़मीदारी खात्मे का कानून आया। गाँव छिन गए। नवाब खुद काश्त की जमीन तक न बचा सके, वह उनके नौकर-चाकर और हल जोतने वालो ने अपने नाम मौरूसी करा ली। कहते हैं मुसीबत अकेली नही आती··। ऐसे वक्त का कर्ज़दारो ने भी फायदा उठाया; कुछ भाग गए कुछ मुकर गए, लेकिन

नवाब साहब ने किसी पर कोई कानूनी कारंवाई नही की। आमदनी के सारे ज़रिये बन्द हो गए। जो सैकडों को रोज़ी देता था उसे अपनी रोटी की फिक्र पड गई। सख़ावत के हाथ लुञ्जे हो गए। नौकर-चाकर, मुन्शो, दीवान, और गुमाश्ते सब बिदा कर दिए गए। सिर्फ एक बावर्ची रह गया।

जिन दिनो नवाब साहब इस खराब हालत से गुजर रहे थे तभी एक दिन लखनऊ का एक इत्र-फरोश कस्बे मे नवाब साहब की कोठी का रास्ता पूछ रहा था। लोगो ने कहा, "भाई! अब वहाँ जाकर क्या लोगे? नवाब साहब अब वह नवाब नही रहे। उनकी हालत तो बहुत कमजोर हो गई है। अब वह तुम्हारा इत्र नही खरीद सकते।"

इत्र-फरोश बोला "ख़ैर यह सब तो अल्लाह की मर्ज़ी से होता है, लेकिन मैंने नवाब साहब से बहुत मुनाफा कमाया है। उनसे बिना मिले और कुछ तोहफा दिए बिना तो नही जाऊँगा।"

इत्र-फरोश जब नवाब साहब से मिला तो वह बोले, "भाई जान! अब तो हम तुम्हारा इत्र नही खरीद सकते। मियाँ, अब वह बाते नही रही। अस्सी रुपए तोले की हिना और सौ रुपए तोले का गुलाब खरीदना अब ताकत के बाहर है। लेकिन फिर भी जब तुम आ गए हो तो कुछ दे जाओ।"

इत्र-फरोश ने दो-चार फुरैतियाँ नमूने की पेश की

नवाब साहब का ऐसा रुख देखकर वह सज्जन चुपचाप चले गए। और तभी नवाब साहब ने कहा, "मुन्शी जी ! जरा ताँगा तो जुडवाइए।"

"क्या सरकार फरीदपुर के लिए ?"

"हाँ, जरा दीनदयाल से मिल आऊँ।"

"इस काम के लिए हुजूर क्यो तकलीफ उठाते हैं, मैं ही चला जाऊँगा।"

"भई मुन्शी जी, यह काम तुम्हारे करने का नही, यह तो मुझे ही करना होगा। आप ताँगा जुडवाइए।"

और जब नवाब दीनदयाल के यहाँ पहुँचे तो लाला दीनदयाल सकपका गए। नवाब ने सरल स्वभाव से कहा—

"भाई जान ! वह घोडी का ज़ेवर मँगवा दो, कई लोग माँगने आ चुके है।"

लाला जी का मुँह उतर गया, तालू सूख गया। फिर भी उन्होने हिम्मत करके नवाब साहब से कह डाला—"नवाब साहब ! एक कसूर मुझसे हो गया है और उसके लिए मै आपके सामने शर्मिन्दा हूँ।"

"क्यो-क्यो ? क्या बात हुई ? क्या ज़ेवर चोरी हो गया ?"

"नही, मैंने उसे चार हज़ार मे गिरवी रख दिया है। नवाब साहब ! आजकल मेरे दिन कुछ खराब हैं। रुपए की तगी की वजह से मैंने ऐसा किया।"

"फिर अब आगे क्या करोगे ?" नवाब ने शान्त स्वर

में पूछा।

"आप खातिर जमा रखें, ज़ेवर आपके पास तीन-चार दिन बाद ज़रूर पहुँच जाएगा।"

"तो कही से रुपए का इन्तज़ाम हो गया है ?"

"हुआ तो नही है लेकिन लडके की बहू के जेवर रख-कर मैं यह इन्तजाम कर दूंगा।"

यह सुनकर तो नवाब साहब बिगड उठे—"म्याँ, तुफ है तुम्हारे खयाल पर ! तुम उस मासूम दुल्हन के जेवर छीनकर उसके अरमानो का गला ही घोट देना चाहते हो ? क्या समझेगी वह तुम्हारे बारे मे ? बेचारी का दिल ही टूट जाएगा। बाज आओ अपने इरादे से। अगर ऐसी ही मजबूरी थी तो तुम्हे पहले ही मुझसे कहना था। लेकिन तुमने मुझे गैर समझा। लो यह चार हज़ार रुपए और ज़ेवर छुडा लाना।' फिर नवाब साहब जरा गला साफ करके बोले, "देखो, यह रुपया मैं वापस नही लूंगा, यह मेरी तरफ से बहू की मुँहदिखाई है।"

लाला दीनदयाल की आँखो से टप-टप आँसू गिरने लगे और नवाब साहब उन्हे रुपए सौपकर वापस हो लिए। नवाब के साथ उनके मुन्शी भी गए थे। वापस होते समय बातचीत के सिलसिले मे मुन्शी जी बोले—"सर-कार का रुतबा तो 'बांके बनवारी' हापुड वालो से बहुत बडा है लेकिन उनका बैंक-बैलेंस एक लाख से ऊपर है और हजूर ने अपना सारा रुपया यूं ही बांट रखा है।"

"यह बैंक-बैलैन्स क्या बला है मुन्शी जी ?"

"हजूर, बैंक में जमाशुदा रकम।"

"तो बाँके बनवारी का इतना रुपया बैंक मे जमा है ?"

"जी हाँ सरकार!"

"लेकिन इससे क्या फायदा ?"

"बैंक उन्हे रुपए का बहुत अच्छा सूद देता है हजूर!"

"भई मुन्शी जी, बैंक सूद ही तो देता है 'दुआ' तो नही देता ! सूद से दुआ बहुत बडी चीज है। मुन्शी जी, काश तुम इस बात को समझ सकते !"

चार दिन बाद लाला दीनदयाल घोडी का जेवर और दो हजार रुपए लेकर नवाब साहब के पास आए। उन्होने किसी प्रकार ये दो हजार रुपए जुटाए थे। काफी जद्दोजहद हुई लेकिन नवाब साहब ने किसी तरह भी रुपए मंजूर न किए, बोले "भाई जान! यह तो तुम दुलहन की हकतल्फी कर रहे हो ; यह रुपए तुम मेरी तरफ से उसी के हाथ पर रख देना और मेरी दुआ कहना, आखिर वह मेरे भी तो बेटे की बहू है।" और लाला दीनदयाल गीली आँखो से नवाब की शराफत का बोझ लिये वापस आ गए। ऐसे थे हमारे नवाब जफरुल्ला खाँ।

जमाने ने करवट बदली, जमीदारी खात्मे का कानून आया। गाँव छिन गए। नवाब खुद काश्त की जमीन तक न बचा सके, वह उनके नौकर-चाकर और हल जोतने वालो ने अपने नाम मौरूसी करा ली। कहते हैं मुसीबत अकेली नही आती…। ऐसे वक्त का कर्जदारो ने भी फायदा उठाया, कुछ भाग गए कुछ मुकर गए, लेकिन

नवाब साहब ने किसी पर कोई कानूनी कार्रवाई नही की। आमदनी के सारे ज़रिये बन्द हो गए। जो सैकडों को रोजी देता था उसे अपनी रोटी की फिक्र पड गई। सखावत के हाथ लुन्जे हो गए। नौकर-चाकर, मुन्शो, दीवान, और गुमाश्ते सब बिदा कर दिए गए। सिर्फ एक बावर्ची रह गया।

जिन दिनो नवाब साहब इस खराब हालत से गुजर रहे थे तभी एक दिन लखनऊ का एक इत्र-फरोश कस्बे मे नवाब साहब की कोठी का रास्ता पूछ रहा था। लोगो ने कहा, "भाई! अब वहाँ जाकर क्या लोगे? नवाब साहब अब वह नवाब नही रहे। उनकी हालत तो बहुत कमजोर हो गई है। अब वह तुम्हारा इत्र नही खरीद सकते।"

इत्र-फरोश बोला "ख़ैर यह सब तो अल्लाह की मर्ज़ी से होता है, लेकिन मैंने नवाब साहब से बहुत मुनाफा कमाया है। उनसे बिना मिले और कुछ तोहफा दिए बिना तो नही जाऊँगा।"

इत्र-फरोश जब नवाब साहब से मिला तो वह बोले, "भाई जान! अब तो हम तुम्हारा इत्र नही खरीद सकते। मियाँ, अब वह बातें नही रही। अस्सी रुपए तोले की हिना और सौ रुपए तोले का गुलाब खरीदना अब ताकत के बाहर है। लेकिन फिर भी जब तुम आ गए हो तो कुछ दे जाओ।"

इत्र-फरोश ने दो-चार फुरैतियाँ नमूने की पेश की

किसी मजदूर का बोझ उठवाने मे उसे सहायता दे देते हैं तो उसकी मजदूरी बन जाती है। अगर आपके पास कार है और बस की प्रतीक्षा मे खडे परेशान यात्री को आप लिफ्ट दे देते है तो वह समय पर अपने मुकद्दमे की पैरवी कर लेता है। किसी गरजमन्द मिलने वाले को आप एक घण्टे के लिए अपनी साइकिल उधार दे देते है तो वह अस्पताल मे अपने रोगी से मिल आता है, उसका समय और किराया बच जाता है।

हमारे पडौस मे एक ऐसे सज्जन रहते हैं, जो साइकिल से दफ्तर जाते समय रास्ते से एक बच्चे को साइकिल पर बिठाकर उसके स्कूल छोड देते हैं। बच्चे का स्कूल उनके दफ्तर के रास्ते मे ही पडता है। वह बच्चा एक दिन बस-स्टैण्ड पर उन्हे मिल गया था, बच्चे ने अनुनय की कि वे साइकिल पर उसे स्कूल छोड दे, उन्होने बच्चे को लिफ्ट दे दिया। और अगले दिन से प्रतिदिन ही उस बच्चे को ले-जाने का उन्होने कार्यक्रम ही बना लिया। मजे की बात यह कि उन्हे यह भी पता नही कि बच्चा किसका है। किन्तु इस सहायता-कार्य मे वे एक सन्तोप का अनुभव करते हैं।

बहुत-से लोग किसी खास रोग की दवाइयाँ मुफ्त बाँटते है। धर्मशालाएँ और कुएँ बनवाने, प्याऊ लगवाने मे भी पुराने लोगो के मन मे परहित की भावना रहती थी।

अनेक सम्पन्न व्यक्ति आजकल निर्धन विद्यार्थियो को छात्रवृत्ति देकर शिक्षा मे सहयोग देते हैं। कई लोग सार्वजनिक कार्यों मे गुप्तदान देते हैं। वे अपना नाम भी

नही चाहते। निश्चय ही ऐसे लोगा के मन मे परहित-साधन के लिए सच्ची लगन होती है।

इस तरह के परहित-साधन से व्यक्ति अपने जीवन-क्रम को उदार बनाता है। "वसुधैव कुटुम्बकम्" की भावना अनायास ही उसके जीवन मे उतर आती है। वह जीवन मे मिठास का अनुभव करने लगता है। उसे अपने तथाकथित दुःख हल्के लगते हैं और जीवन की मजिल आसान होती है। ⊙⊙

# जीवन में गम्भीरता का स्थान

जीवन मे गम्भीरता का महत्वपूर्ण स्थान है। अपने जीवन का रूप निश्चित करने मे एव नीति-निर्माण मे किसी भी व्यक्ति को गम्भीरतापूर्वक चिन्तन करना चाहिए। किन्तु कई वार लोग छोटी-छोटी वातो को लेकर अना-वश्यक रूप से गम्भीर हो उठते हैं, मूड विगाड लेते हैं और व्यर्थ की गहराइयो मे जाकर एक अनावश्यक परे-शानी मे पड जाते है।

इस प्रकार की अनावश्यक गम्भीरना से जीवन वोझिल लगने लगता है, जीवन का प्रसाद कम हो जाता है और मन मे क्लेश और क्लान्ति आ जाती है। [जीवन में रस लाने के लिए यह जरूरी होता है कि व्यक्ति ज़िन्दगी को वोझ समझकर न घसीटे।]

मान लीजिए आपका पुत्र परीक्षा मे फेल हो गया और इस वात को लेकर आप गम्भीर हो जाएँ—कही लडके को लानत-मलामत दे; उधर परीक्षा को कोसें, कोर्स तय करने वाले अधिकारियों पर अपना क्रोध उतारे; लड़के की ज़िन्दगी का एक साल वेकार हो गया इस पर

घण्टों चिन्ता करें, तो हम इसे अनावश्यक गम्भीरता ही कहेगे। क्योकि, ज़िन्दगी कभी भी किसी नाप-तोल मे बाँधकर नही खीची जा सकती। जीवन की राहो में ऊँचाई-नीचाई आना बिल्कुल स्वाभाविक होता है। ऐसे स्थानों पर उलझ जाने से बोझिलपन आ जाता है। ऐसी बातो को यथार्थ रूप मे लीजिए। कारण देखिए, लडका क्यो फेल हुआ ? उसके बुद्धिस्तर को देखते हुए, कक्षा का कोर्स उसके लिए कठिन तो नही है ? यहाँ यह दलील नही देनी चाहिए कि दूसरे लडके कैसे पास हो गए। प्रत्येक की बुद्धि और पढने की क्षमता अलग होती है। यह भी देखना चाहिए कि घर के वातावरण से उसे पढाई-लिखाई मे असुविधा तो नही हुई है ? इसी तरह और भी कारण तलाश कीजिए और उन्हे दूर कीजिए, अगले वर्ष वह जरूर अच्छे नम्बरो से पास होगा। ऐसे विषय को ज़िन्दगी का सिर-दर्द मत बनाइए।

मैं कृष्णस्वरूप के परिवार का गृह-चिकित्सक था। उनके अस्सी-वर्षीय पिता बीमार पड गए। कृष्णस्वरूप उनकी बीमारी से बेहद फिक्रमन्द और परेशान हो उठे। बड़े-बडे डाक्टर बुलाए , दौड-धूप, सेवा-सुश्रूषा मे रात-दिन एक कर दिया। रुपया पानी की तरह बहाया। किन्तु रोगी बच न सका।

जहाँ तक सेवा-सुश्रूषा और इलाज-माजरे का सम्बन्ध था उन्होने ठीक ही किया, अपना फर्ज़ निभाया। किन्तु उनके मरने पर तो कृष्णस्वरूप मानो खुद को ही मरा

हुआ समझने लगे। खाना-पीना छोड दिया, रो-रोकर घर भर दिया। रोज अपने पिता की समाधि पर जाकर वहाँ घण्टो-घण्टो खोए-खोए-से बैठे रहते।

[ प्रियजन की मृत्यु पर किसी भी व्यक्ति को शोक होना स्वाभाविक है, किन्तु उस शोक को बड़ा करके सिर पर लाद लेना यथार्थ से मुंह मोड़ना है।] प्रत्येक व्यक्ति जानता है मृत्यु अवश्यम्भावी है। मृत्यु से आज तक कोई बचा है न बचेगा। इस तथ्य को जीवन मे उतारना, और यथार्थ का मर्म समझना अभीष्ट है।

मेरे एक मित्र की युवती कन्या अचानक दुर्घटना-ग्रस्त होकर मर गई। इन मित्र महोदय का आचरण ऊपर दिए गए कृष्णस्वरूप के दृष्टान्त से एकदम भिन्न रहा। यह मित्र महोदय कई गाँवो के जमीदार थे। घराना प्रतिष्ठित और सम्पन्न था। गायन से इन्हे विशेष प्रेम था। खुद भी अच्छे गायक थे। अच्छे गवैयो की कद्र करते थे। शाम को रोज ही उनके यहाँ गाने-बजाने की महफिल जमती थी। प्रात काल अचानक एक दीवार गिर जाने से उनकी युवती कन्या दबकर मर गई। दोपहर तक उसका दाह-सस्कार कर दिया गया। स्वाभाविक रूप से सारा घर शोक-सन्तप्त था। लेकिन उनकी गाने-बजाने की महफिल शाम को प्रतिदिन की तरह जमी। बस्ती मे उनके इस आचरण की बडी चर्चा रही। मुझसे उन्होने अगले दिन एकान्त मे बताया—"सरला की मृत्यु के आघात ने मुझे विचलित कर दिया

है। लेकिन जानता हूँ ज्यों-ज्यो समय बीतेगा दु ख हल्का होता जाएगा। और एक दिन ऐसा भी आएगा कि उसकी यह मृत्यु मात्र एक कहानी बनकर रह जाएगी। संसार मे यही होता आया है और आगे भी यही होता रहेगा। हम किसी भी तरह अब सरला को वापस नही पा सकते। मैंने इस यथार्थ को कल से ही हृदय मे उतार लिया। दु खद बातो का बोझ हल्का करने के लिए यह जरूरी है कि उन्हे जल्दी-से-जल्दी विस्मृत कर दिया जाए। मैने वही करना प्रारम्भ कर दिया है।"

समाज मे लोगो ने भले ही उनके इस आचरण पर टीका-टिप्पणी की, किन्तु उनके जीवन के दृष्टिकोण को लोग कदाचित् नही देख पाए। दु ख को हल्का करने के लिए उनका यह यथार्थवादी दृष्टिकोण उचित और सामयिक था।

बुद्ध-कथाओ मे 'केशा गौतमी' नाम की एक स्त्री की कथा आती है। उसका एक-मात्र पुत्र मर गया और वह शोक से इतनी पागल हो गई कि लोगो से पुत्र को जिन्दा करने की ओषधियां पूछती फिरती। किसी समझदार व्यक्ति नें उसे गौतम बुद्ध के पास भेज दिया। बुद्ध ने सारी स्थिति समझी और महिला को आश्वासन दिया कि उसका पुत्र जिन्दा हो सकता है, बशर्त्ते कि एक मुट्ठी सरसो के दाने किसी ऐसे गृहस्थ से माँग लाए जिसके यहाँ किसी की मृत्यु न हुई हो। और वह भोली महिला दाने माँगने चल दी। किन्तु शाम तक ही उसे अपने

अज्ञान का पता चल गया, क्योकि सारे नगर मे उसे कोई परिवार ऐसा न मिला जिसके यहाँ किसी की मृत्यु न हुई हो और तब वह समझ गई कि ससार मे मै ही अकेली ऐसी नही हूँ जिसे प्रियजन की मृत्यु का दुःख झेलना पड रहा है, वरन् प्रत्येक व्यक्ति को इस मुसीबत का सामना करना पड़ता है। मृत्यु प्रकृति का शाश्वत नियम है।

और मृत्यु तो फिर भी बडी बात है, बहुत बार छोटी-छोटी घटनाएँ और नाम-मात्र की परेशानियो से लोग विचलित होने लगते है, क्योकि वे छोटी-छोटी बातों को बडी गम्भीरतापूर्वक लेते है।

'क' महोदय जब घर मे घुसते है तो घर की सफाई और सुव्यवस्था का बड़ी बारीकी से निरीक्षण करते हैं। यदि कोई फटा कपड़ा खूंटी पर दिखाई दे गया या किताबें बजाय अलमारी के मेज़ पर पडी मिली अथवा ड्राइग-रूम मे कोई कुर्सी ही टेढी दिखाई दे गई या फर्श पर फटा हुआ कागज़ पडा मिल गया तो उनका पारा चढ़ जाता है। सारे घर पर फटकार पडती है। बच्चे, नौकर और पत्नी की आफत आ जाती है। 'क' महोदय स्वय शाम तक परेशान रहते है। घर की सुव्यवस्था अच्छी बात ज़रूर है; लेकिन सुव्यवस्था का विचार भी जब हद से गुज़र जाता है तो वह एक सनक से ज्यादा कुछ नही होता। बहुत-से व्यक्तियो मे अलग-अलग तरह की सनक पाई जाती है।

कई लोग 'एटीकेट' और फैशन के इतने पाबन्द होते हैं कि जीवन मे उनका अपना कुछ रह ही नही जाता। फ़ैशन वास्तव मे व्यक्ति दूसरो को दिखाने के लिए करता है। किसी फैशनपरस्त आदमी के पास अगर ठीक फैशन के कपडे नही है, वह बाहर आना-जाना पसन्द नही करेगा। क्योकि उसे भय रहता है कि लोग क्या कहेगे (!) वह अपनी मर्ज़ी दूसरो के हाथ बेच देता है। फैशन के हाईकोर्ट फ्रास के एक विचारक ने कहा है कि "फैशनपरस्ती दिमागी गुलामी से ज्यादा कुछ नही है।" लेखक के एक मित्र श्री एस० एल० पण्डित जो कि उच्च-कोटि के पत्रकार हैं—विदेशियो के भोजो मे तथा राजदूतों से भेट करने के लिए भी अपनी देसी पोशाक कुर्ते-पैजामे या कुर्ता-धोती मे जाते हैं। उन्होने कभी उन लोगों के मध्य अपनी स्थिति को हास्यास्पद नही अनुभव किया। श्री पण्डित का कथन है कि "जिन लोगो के मन मे अपने प्रति हीन भावना रहती है, जो अपने अन्दर कोई-न-कोई कमी महसूस करते है, वे ही ज्यादा फैशनप्रिय होते है, बाहरी टीम-टाम से अपनी कमी को ढकने का प्रयत्न करते हैं। ऐसे व्यक्तियों मे आत्म-विश्वास की भी कमी पाई जाती है।"

आजकल तग कपड़ो का फैशन है। तग कपडे पहन-कर युवक-युवतियो को उठने-बैठने और झुकने तक मे परेशानी होती है, लेकिन वे परेशानी उठाकर भी फैशन के पाबन्द रहना चाहते हैं।

हॉलीवुड के एक प्रसिद्ध अभिनेता के बारे मे यह मशहूर है कि वह इतवार की छुट्टी के दिन कही आता-जाता नही ; ढीले कपडे पहने कभी अपनी बगीची के लॉन मे लोटता है , कभी पानी के हौज मे पडा रहता है। न वह उस दिन हजामत बनाता है न सूट पहनता है। उसका कथन है कि "एक सप्ताह लगातार बाहरी दिखावे की पाबन्दी से, आधुनिक फैशन के कपडों से, तकल्लुफाना बातचीत से मै अपने शरीर और मन को बोझिल पाता हूँ। इसीलिए इतवार के दिन मैं सारी पाबन्दियो को उतार फेंकता हूँ और स्वच्छन्दतापूर्वक लोटता हूँ, टहलता हूँ, सारा दिन घरेलू कपडों मे रहता हूँ। सोचता हूँ, काश ! मैं प्रतिदिन ही इस तरह की स्वच्छन्दता का उपभोग कर पाता।"

फैशन की आलोचना से यहाँ हमारा मतलब रूढिवादी तौर-तरीके से फैशन को कोसना नही है। बल्कि तात्पर्य सिर्फ इतना है कि इसकी पाबन्दी से जीवन मे अनावश्यक तनाव या भार नही आने देना चाहिए। इस सम्बन्ध मे बहुत सचेत और सतर्क रहना अनावश्यक गम्भीरता से ज्यादा कुछ नही है।

अनावश्यक गम्भीरता के और भी अनेक उदाहरण मिल सकते है। छोटी-छोटी बातो को लेकर उलझन और परेशानी मे नही पडना चाहिए।

एक बार किसी बडे व्यापारी के पास एक सामान्य स्थिति का ग्राहक बैठा था , कुछ व्यापार-सम्बन्धी बात-

चीत चल रही थी कि व्यापारी के पास एक तार आया। उसने तार को खोलकर पढ़ा और गद्दी के नीचे सरका दिया, और फिर ग्राहक से बातचीत करने लगा। लगभग आधा घण्टे बाद फिर तार आया; व्यापारी ने पढ़ा और उसे भी गद्दी के नीचे रख लिया। उस ग्राहक को देखकर बहुत कौतूहल हुआ, क्योकि तार जैसी चीज़ सामान्य जीवन मे बड़ी खलबली पैदा करने वाली होती है। अत उसने व्यापारी से पूछा—"सेठ जी, ये कैसे तार थे जिन्हे आपने गद्दी के नीचे सरका दिया ?"

व्यापारी ने हँसकर कहा—"पहले तार मे एक जहाज़ के डूब जाने की खबर है जिसमें मेरा एक लाख रुपए का माल था। दूसरे तार मे यह समाचार है कि एक दूसरा जहाज़ बन्दरगाह पर पहुँच गया है, उसमे भी हमारा एक लाख का माल है मगर उस माल के भाव बहुत चढ गए है। उसमें दो लाख का मुनाफा हुआ है।"

उस व्यापारी ने न तो एक लाख के घाटे की बात को गम्भीरता से लिया और न दो लाख के मुनाफे से हर्षोत्फुल्ल हुआ। घाटा और मुनाफा उसके जीवन की सामान्य बाते थी।

जीवन मे आर्थिक ही नही वरन् कई तरह के घाटे और फायदे होते हैं। उन सभी को यदि जीवन की सामान्य घटनाओ की तरह स्वीकार किया जाए तो दिमागी परेशानियो और उलझनो से बचा जा सकता है। सच तो यह है कि जीवन एक पहाडी नदी के समान है

जिसके मार्ग मे चट्टानें, रोड़े, पत्थर, बडे-बडे वृक्ष आदि अनेक बाधाएँ आती है। लेकिन उसका प्राञ्जल प्रवाह किसी बाधा से रुकता नही , कुण्ठित नही होता। वह मस्ती के साथ आगे ही बढता चला जाता है। जीवन का प्रवाह भी इसी तरह होना चाहिए।

कई बार आदर्शो का अनावश्यक बोझ भी ज़िन्दगी मे एक तल्खी और रूखापन ला देता है। एक पादरी महोदय रेलवे स्टेशन से गिरजाघर जाने के लिए टैक्सी पर बैठे। सयोगवश टैक्सी ड्राइवर उनका परिचित निकला , वह ड्राइवर नियमित रुप से गिरजे की प्रार्थना मे पत्नी सहित आता था। दोनो बडे मनोयोग से प्रार्थना करते थे। पादरी महोदय ने ड्राइवर से पूछा—"कहो जोजेफ! कुशल से हो न ? जिन्दगी कैसी चल रही है ?"

ड्राइवर कहने लगा—"हाँ पिता (फादर) सब ठीक ही है। हम लोग बडे नियम और सयम से रहते है। रोज ही प्रभु की प्रार्थना करते है। फिर बाइबिल पढते हैं। किसी को सताते नही, झूठ नही बोलते, ईमानदारी से पैसे कमाते है। हम पति-पत्नी कभी नही लडते। विषय-भोग भी हमने त्याग दिया है। सम्भवत ईश्वर हमारे पापो को अब क्षमा करेगा। सोचते है जल्दी ज़िन्दगी समाप्त हो जाए तो अच्छा है , क्योकि डर है कि कही कोई पाप न बन पडे। कदाचित् पिछले पापो के कारण ज़िन्दगी सूनी-सी लगती है ; हालाँकि हम लोग कोई बुरा आचरण नही करते।"

विद्वान् पादरी ने जोज़ेफ की मनोवैज्ञानिक उलझन और अनावश्यक गम्भीरता को समझा। उन्होने जोज़ेफ से कहा—"यह क्या वेवकूफी कर रहे हो तुम लोग! जिन्दगी को रसहीन और भारी बनाए हुए हो। इन बन्दिशो को उतार फेको!" और फिर पादरी महोदय ने जोज़ेफ को कुछ सुझाव दिए।

एक मास बाद सयोग से फिर पादरी महोदय की जोज़ेफ से भेट हो गई। जोज़ेफ फादर को देखकर मुस्कुराया। पादरी ने समझ लिया कि जोज़ेफ बदला है। क्योकि पहली वार की भेट मे पादरी महोदय ने लक्ष्य किया था कि जोज़ेफ के चेहरे पर एक सूनी-सूनी शान्ति और उदासी थी। इस बार उसकी मुस्कुराहट में जीवन के लक्षरण झलक रहे थे। उन्होने जोज़ेफ से पूछा, "कहो, अब जीवन कैसा चल रहा है?"

जोज़ेफ बोला, "हाँ फादर, अब कुछ अच्छा लगता है। अव हम दोनो कभी-कभी लडते भी हैं, फिर एक हो जाते है तो वडा अच्छा लगता है। मैं कभी-कभी हल्की शराब भी पी लेता हूँ। फिर हम पति-पत्नी एक ही बिस्तर पर सोते है। 'मेरी' (पत्नी) अब मुझे ज्यादा अच्छी लगती है। मैं आजकल कुछ ज्यादा पैसे कमाने की कोशिश में हूँ ताकि एक रेडियो खरीद सकूं। रेडियो मे आने वाले प्यार के गाने मेरी पत्नी को वहुत अच्छे लगते है।"

"ठीक है," पादरी महोदय वोले, "अव तुम जीना सीख गए हो।"

शराब पीने की बात लिखने से यहाँ हमारा तात्पर्य शराब की वकालत करने का नही है। अपितु संकेत सिर्फ़ इस बात की तरफ है कि जरूरत से ज्यादा पाबंदियाँ जीवन में अनावश्यक गम्भीरता ले आती हैं।

एक सज्जन इस बात से चिन्तित रहते थे कि उनका लड़का बाजार से मोल-तोल करके किफायत का सौदा नही खरीदता था। सब्ज़ी, कपड़ा, साबुन, जूते आदि वह जो कुछ भी खरीदता था, दुकानदार को मुँहमाँगा मोल देकर ले आता था। पुत्र कहता था कि जब दुकानदार ठीक कीमत बताता है तो मोल-भाव करना व्यर्थ है। दूसरे मोल-भाव से खरीदार का व्यक्तित्व हल्का हो जाता है। पिता महोदय कहते थे कि दुकानदार कभी ठीक मोल नही बताता, वह हमेशा ग्राहक से ज्यादा कीमत वसूल करने का इरादा रखता है। बिना मोल-तोल चुकाए ग्राहक हमेशा लुटता है। उनके लिए यह बात बड़ी परेशानी पैदा करने वाली बनी रहती थी और वे काफी गम्भीरता से इस पर सोच-विचार करते रहते थे। उन्हें यह दृढ निश्चय हो गया था कि उनका पुत्र सारी जिन्दगी समझदारी से सौदा नही खरीद सकेगा, और हमेशा यूँ ही लुटता रहेगा। यह छोटी-सी बात हमेशा उनके मन को सालती रहती था।

इस सिलसिले मे एक दूसरा उदाहरण सुनिये- एक छोटी-सी बस्ती मे बाहर से कोई तस्वीर बेचने वाला आया। उसके पास काफी सुन्दर-सुन्दर चित्र थे। वह

घर-घर और दुकान-दुकान घूम-घूमकर चित्र बेच रहा था। एक डाक्टर महोदय ने एक स्वस्थ और सुन्दर बच्चे का चित्र उससे आठ आने में खरीद लिया। शाम को कुछ मित्रो को उन्होने वह चित्र दिखाया। चित्र अच्छा था, सभी ने तारीफ की। एक मित्र नें पूछा, "आपने यह चित्र कितने मे खरीदा ?"

"आठ आने मे।" डाक्टर साहब नें बताया।

मित्र बोले, "वाह साहब! वह तो आपको ठग ले गया। यही चित्र बाजार मे उसने छै-छै आने मे बेचे है!"

डाक्टर साहब मुस्कराकर बोले—"आपने इस चित्र की उपयोगिता को पैसो से नापा। लेकिन मैंने यह किसलिए खरीदा है जरा उस पर भी गौर कीजिए। हमारे लडके की बहू पहली बार गर्भवती हुई है। मैं यह चित्र उसके कमरे मे लगवाऊँगा। प्रतिदिन चित्र देखनें से उसके मन पर इस स्वस्थ और सुन्दर बालक की छाप पड़ेगी तो गर्भस्थ बालक को प्रभावित करेगी और उसका बच्चा चित्र के अनुरूप ही स्वस्थ और सुन्दर बन सकता है। यदि आठ आने मे इस उद्देश्य की पूर्ति होती है तो क्या यह मूल्य अधिक है ?" इस पर वह मित्र महोदय चुप हो गए क्योकि डाक्टर साहब का दृष्टिकोण बडा यथार्थवादी था।

[वास्तव मे जीवन की नाप-तौल जो लोग पैसे से करने लगते हैं वे जीवन का सही मूल्याकन करने मे असमर्थ रहते हैं। एक-एक पैसे का हिसाब रखने वालो की

जिन्दगी इतनी व्यापारी हो जाती है कि पैसा उस पर छा जाता है और वे मात्र अर्थलाभ को जिन्दगी की सफलता और पैसे की हानि को जीवन की हानि समझने लगते हैं।

और एक पक्ष की ओर विचार कीजिए। जीवन में मनुष्य को कई बार अप्रत्यागित परिस्थितियो का सामना करना पडता हे, और उनसे निपटने के लिए उसे अप्रत्याशित काम भी करने पडते है। ये अप्रत्याशित काम कई लोगो को वडे भारी लगने लगते है। एक साहव को अपने पुत्र की ऊँची पढाई के लिए काफी रुपए की जरूरत पडी, उनके पास नकद रुपया नही था। सयोग कि कही दूसरी जगह से भी रुपए का प्रवन्ध न हो सका। हारकर उन्हे अपनी पत्नी का सोने का जेवर वन्धक (गिरवी) रखकर रुपया लेना पडा। जेवर गिरवी रखने की वात ने उनके मन पर वडा असर किया। एक तरह की हीन-भावना उनके मन मे पैदा हो गई और वह इस तरह सोचने लगे—'जीवन मे हमने कभी नही सोचा था कि जेवर गिरवी रखने की नौवत भी आ सकती है। आज हम इस दशा को पहुँच गए कि हमे घर का जेवर रेहन रखना पडा।' इतना ही नही वरन् वे एक हद तक अपने को अपराधी समझने लगे। इस घटना को उन्होने इतनी गम्भीरता मे लिया कि कई महीने तक उदास वने रहे, मन की खुशी और जीवन का आकर्षण ही खो वैठे।

वास्तव मे ऐसी परिस्थितियाँ जीवन की गम्भीर समस्या नही वननी चाहिए। प्रत्येक व्यक्ति के जीवन में

इस तरह की परिस्थितियाँ आती है ; अप्रत्याशित घटनाएँ होती हैं। यह जीवन-प्रवाह का नियम है। सच तो यह है कि ये बाते समस्या तब बनती है जब हम उनके लिये तैय्यार नही रहते। वैसे किसी अप्रत्याशित बात के लिए व्यक्ति तैय्यार भी नही रह सकता। किन्तु कोई भी घटना घटने अथवा विषम परिस्थिति आने पर यह नही समझ लेना चाहिए कि हम ही अपवाद रूप से इसके शिकार हुए है, वरन् यथार्थ दृष्टिकोण अपनाना चाहिए, अर्थात् इस तरह की छोटी-बडी बाते जीवन मे आना स्वाभाविक है—ऐसा समझकर चलना चाहिए। तब समस्याओ की गम्भीरता और परिस्थितियो का बोझ स्वय ही हल्का हो जाता है। जीवन के मूल्याकन मे हमे भूल नही करनी चाहिए।

⊙⊙

# आत्मविश्वास

जीवन मे सफलता प्राप्त करने के लिए आत्मविश्वास ब्रह्मास्त्र के समान काम करता है। जिन लोगों के पास आत्मविश्वास की पूंजी होती है, वे मार्ग की बडी-से-बडी बाधाओ को आसानी से पार कर जाते हैं। जेम्स ओसले का कथन है कि "आत्मविश्वासी मनुष्य के मार्ग की रुकावटें स्वय हटकर उसे रास्ता दे देती हैं।"

लेखक के एक सहपाठी ने किस प्रकार अपने दृढ आत्मविश्वास से किस प्रकार अपना अभीप्सित प्राप्त किया, यह उल्लेखनीय है।

"दिलीपसिंह का बचपन से ही थानेदार बनने का स्वप्न था और वह हर मूल्य पर अपने स्वप्न को साकार करने के लिए कटिबद्ध था। लेकिन विपरीत परिस्थितियो ने उसका मार्ग रोक दिया। उन दिनो थानेदारी की ट्रेनिंग में जाने के लिए हाई स्कूल की परीक्षा पास करनी जरूरी थी। लेकिन चार वर्ष तक लगातार दिलीपसिंह हाई-स्कूल परीक्षा मे फेल होता रहा। कारण यह था कि जहाँ उसके और सब विषय अच्छे थे, गणित उसे बिल्कुल नही

आता था और वह चार वर्ष तक प्रयत्न करने पर भी गणित मे पास न हो सका। थानेदार बनने की आशा धूमिल होने लगी। परन्तु उसके आत्मविश्वास मे राई-भर कमी नही आई। घर वालो और मित्र-परिजनो ने उसके स्वप्न की शेखचिल्लियो से तुलना करनी शुरू कर दी। परिस्थितियो से बाध्य होकर दिलीप ने कही म्यूनिसिपैलिटी की नौकरी की, फिर कुछ दिन एक कैमिस्ट की दुकान पर सेल्समैन का काम किया। इसी तरह दो वर्ष और निकल गए। लेकिन इन दो वर्षों मे एक क्षण के लिए भी उसका ध्यान अपने लक्ष्य से नही हटा।

इस सिलसिले मे यह और उल्लेखनीय है कि इस समय तक दिलीपसिंह ने थानेदारी की काफी योग्यता भी प्राप्त कर ली थी, क्योकि उसके मन मे थानेदार बनने की सच्ची लगन थी। कस्बे के थाने मे जो भी नया थानेदार आता दिलीपसिंह उससे मिलता और दोस्ती कर लेता था। दोस्ती इस रूप मे कि किसी को चाचा बना लेता, किसी को ताऊ और फिर उनके पास आना-जाना उनकी सेवा करना, उनके काम-धन्धो मे उनकी मदद करना उसके स्वभाव की विशेषता बन गई थी। फलत हरेक दरोगा उसकी मदद करता, उसे उत्साहित करता। इस तरह थानेदारों के सम्पर्क मे रहकर उसने यह सब सीख लिया था कि रोजनामचा किस तरह भरा जाता है; रवानगी किस तरह लिखी जाती है, रिपोर्ट किस तरह दर्ज होनी है, यहाँ तक कि मुल्जिम को

गालियाँ किस तरह दी जाती हैं और गवाह किस तरह तैय्यार किए जाते हैं, गुण्डों को किस तरह काबू करना चाहिए तथा शहर का इन्तज़ाम करने के क्या गुर हैं। दिलीपसिंह के पास सिर्फ थानेदारी की सनद ही नही थी अन्यथा पूरे अर्थों मे वह थानेदारी की योग्यता रखता था।

इधर-उधर की नौकरियाँ चूँकि दिलीपसिंह के लक्ष्य मे सहायक नही थो, इसलिए उसने नौकरियाँ छोड दी। और फिर एक बार थानेदारी की ट्रेनिंग मे भर्ती होने के प्रयत्नो मे लग गया। घर वालो ने उसकी इस महत्वाकाक्षा को एक सनक समझ लिया था तथा दूसरे मित्र-परिजन भी उससे कोई उत्साहवर्धक बातचीत नही करते थे। लेकिन दिलीपसिंह दृढ आत्मविश्वास के साथ अपनी लक्ष्य-प्राप्ति मे लगा था। बाधा वही पुरानी थी—वह हाई स्कूल पास नही था। उसने जितने चाचा-ताऊ थानेदार बनाए थे, उनमे से कई अच्छी पदोन्नति कर गए थे। उसने अन्ततोगत्वा सभी के दरवाजे खटखटाए; और अन्त मे एक हल सामने आया कि उसे एक सिपाही के रूप मे पुलिस मे भर्ती हो जाना चाहिए, योग्य और पढे-लिखे सिपाहियो को दो वर्ष की नौकरी के बाद थानेदारी की ट्रेनिग के लिए नामजद कर दिया जाता था। दिलीपसिंह ने कान्स्टेबिल की हैसियत से नौकरी शुरू करने मे कोई आगा-पीछा न किया; योग्यता उसमे थी ही, दो वर्ष बाद नामजद होकर ट्रेनिग मे पहुँच गया।

उसने वहाँ से ससम्मान परीक्षा पास की और अपने स्वप्न को साकार करके ही दम लिया। कहना न होगा कि आगे चलकर दिलीपसिंह बहुत कुशल थानेदार निकला।

और यह केवल दिलीपसिंह का ही उदाहरण नही है। न जाने और कितने व्यक्ति दृढ आत्मविश्वास के द्वारा ऊँचे उठे है और अपनी लक्ष्य-प्राप्ति मे स्वयं अपने सहायक हुए हैं।

कोई व्यक्ति अपने अन्दर आत्मविश्वास किस तरह जगाए, इसका कोई निश्चित नुस्खा या विधि नही है। विश्वास वास्तव मे मन के अन्तराल मे पैदा होने वाली चीज है। आशा और आत्मविश्वास का चोली-दामन का साथ है। संसार मे आशा सबसे अधिक स्थायी वस्तु है, क्योकि मनुष्य का सब-कुछ खो जाने पर भी आशा ही एक ऐसी चीज़ है जो उसके साथ रहती है। दूसरे महायुद्ध मे हिटलर की नाज़ी सेना ने रूस के अन्दर घुसकर काफी बरबादी की और कदम-कदम पर रूसियो को हराया। लेकिन रूसी पूर्ण आशावान थे, उनमे दृढ आत्मविश्वास भी था कि वे जो कुछ खो चुके हैं, सब वापस ले लेंगे। और अन्त मे उन्होने अपनी मातृभूमि को ही शत्रु के पंजो से मुक्त नही कराया, बल्कि शत्रु के घर मे घुसकर उसे परास्त किया। कहना न होगा कि रूसी सेना यह सब-कुछ आत्मविश्वास के बल पर ही कर सकी। उसने साहस नही छोडा। साहस आत्मविश्वास

से कोई अलग वस्तु नही है। कह सकते हैं कि साहस के साथ जब दृढता मिल जाती है वही आत्मविश्वास होता है। वास्तव मे आत्मविश्वासी व्यक्ति किसी से डरता नही। बुरी-से-बुरी परिस्थिति का सामना करने के लिए उसके पास बल होता है।

आत्मविश्वास को एक दूसरे दृष्टिकोण से परखिए। अनेक लोगो का किसी देवी-देवता में अथवा ईश्वर मे बडा भारी विश्वास होता है। अपने इष्ट के माध्यम से वे हर काम मे सफलता की आशा करते हैं, अपने अन्दर मुसीबतो को झेलने एव विपम परिस्थितियो से जूझने की शक्ति अनुभव करते है क्योकि उन्हे अपने इष्ट मे बडा भारी विश्वास होता है। इस विश्वास का रहस्य और कुछ नही है, व्यक्ति देवी-देवता अथवा ईश्वर के माध्यम से अपने मे ही विश्वास करता है, उसका आत्मविश्वास ही भी उसे सब-कुछ देता है।

मैंने शारीरिक स्वास्थ्य पर काफी पुस्तके लिखी हैं। उनमे कुछ पुस्तके यौन विषयक (सैक्स सम्बन्धी) भी हैं। सभी पुस्तके पाठको मे काफी लोकप्रिय हुई हैं। इन पुस्तको को पढकर प्रतिदिन काफी पाठक मुझे पत्र भी लिखते हैं, वे मुझसे अपनी स्वास्थ्य और यौन समस्याओ का समाधान चाहते हैं। किन्तु मुझे बडा आश्चर्य होता है कि ६० प्रतिशत पाठकों के पत्र हीन भावना और निराशा से भरे होते हैं। उन सब में एक ही ढग की बात होती है—"अब आपकी शरण मे हूँ। आप मुझे बचा

लीजिए। आप मुझे जीवनदान दीजिए। आपका यह अहसान जिन्दगीभर नही भूलूंगा। अगर मैं ठीक नही होता हूँ तो आत्महत्या के सिवाय मेरे पास कोई चारा नही है। मेरे जीवन की रक्षा आपके हाथ मे है।"

इस तरह के पत्र लिखने वाले सभी व्यक्ति अपना आत्मविश्वास खोए हुए है। जीवन के प्रति उन्हे निराशा होती है। वे अपने प्रति हीन भावना से पीड़ित होते हैं। यूँ किसी दूसरे से कोई सहायता माँगना अथवा मार्गदर्शन चाहना कोई बुरी बात नही है। समाज मे एक-दूसरे की सहायता से ही काम चलता है। लेकिन निराश होकर परिस्थितियो मे डूबने लगना वास्तव मे कायरता की बात होती है और जो लोग परिस्थितियो से प्रताड़ित होकर आत्महत्या जैसी चेष्टा के इरादे बनाने लगते है वे सचमुच ही परले दर्जे की कायरता का प्रदर्शन करते हैं।

कहना न होगा कि यह सब-कुछ व्यक्ति में आत्मविश्वास खो बैठने के कारण होता है। आत्मविश्वास के अभाव में व्यक्ति बहुत दुर्बलहृदय हो जाता है। 'महाभारत' के प्रारम्भ में अर्जन को रणक्षेत्र में वस्तुत मोह नही हुआ था। वह आत्मविश्वास खो बैठा था। कृष्ण ने गीता के उपदेश द्वारा उसका आत्मविश्वास ही जगाया था। एक स्थल पर कृष्ण ने कहा है :—

**क्लैव्यं मास्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते।**
**क्षुद्रं हृदय दौर्बल्य त्यक्त्वोत्तिष्ठ परन्तप !!**

अर्थात् हे अर्जुन ! तुझे यह मानसिक कमज़ोरी शोभा

नही देती, हृदय की दुर्बलता को छोडकर उठ और कर्म-रत हो।

संसार के सभी महापुरुष आत्मविश्वास के सहारे बढे और उठे हैं। आत्मविश्वास के बल से ही योद्धा युद्ध जीतते हैं, वैज्ञानिक अपनी खोजो और आविष्कारो मे सफल होते है। आत्मविश्वास के सहारे विद्यार्थी परीक्षा में सफल होता है।

बहुत-से लोग दूसरो से बात करते हुए हिचकते हैं, किसी अफसर या बडे आदमी के पास जाने मे कतराते हैं, कई लोग तो पुलिस स्टेशन अथवा कचहरी जाने मे घबराते है। ऐसे सभी लोगो मे आत्मविश्वास की कमी होती है। मनोवैज्ञानिको का यहाँ तक कथन है कि हकलाकर बोलना भी आत्मविश्वास की कमी का सूचक है।

अपने अन्दर आत्मविश्वास जगाने के लिए व्यक्ति को आत्मनिरीक्षण करना बहुत ज़रूरी है। आत्मनिरी-क्षण द्वारा उसे अपनी गुप्त शक्तियो को जगाना चाहिए। प्रत्येक व्यक्ति के अन्दर अपनी खुद की क्षमता और योग्यता होती है। प्राय लोग अपनी इन शक्तियो को नही पहचान पाते। सच तो यह है कि आत्मविश्वास कही बाहर से प्राप्त की जाने वाली वस्तु नही है। वह तो व्यक्ति के अन्दर ही होता है। आवश्यकता उसे सजग करने की है।

यदि आप अपने अन्दर आत्मविश्वास की कमी पाते हैं, तो कोई ऐसा काम अपने लिए चुनिए जो आपने न

किया हो ; चाहे वह काम चारपाई बुनना ही हो। और फिर उसमें दृढ निश्चय के साथ लग जाइए, काम को पूरा करके ही दम लीजिए। ऐसा करने से आप बहुत-कुछ अपने बारे मे सीखेंगे-जानेगे। काम पूरा हो जाने पर आपके अन्दर एक दृढता आएगी और आप अपने पर भरोसा करने लगेंगे। कठिन लगने वाले कार्य करने का चाव भी मनुष्य मे बहुत आत्मविश्वास पैदा करता है। कठिन कार्यों से जूझने पर व्यक्ति में दृढता और आत्म-विश्वास दोनो बढ़ते हैं।

यहाँ एक और तथ्य उल्लेखनीय है कि कोई भी मुसीबत अथवा विपम परिस्थिति आने या जीवन मे कोई सकट उपस्थित हो जाने पर उसके हल के लिए प्रयत्नशील होते हैं। इधर-उधर दौडधूप करके सकट-निवारण की कोशिश करते हैं। ऐसे अवसरो पर दूसरो से सहयोग भी मिलता है। लेकिन व्यक्ति खुद अपनी सबसे बडी सहायता करता है। वह सकट दूर करने के उपाय सोचता है और फिर उन्हे क्रियान्वित करता है। सारे कामो का कर्त्ता तो वही होता है। व्यक्ति स्वय अपना सबसे बडा सहायक है। लेकिन कई बार जब लोग निराशा की दल-दल मे फँस जाते हैं तो वे समझने लगते हैं कि कोई उनका सहायक नही है, वे अकेले क्या कर सकते हैं! वस्तुत: ऐसे मौको पर व्यक्ति स्वय को ही भूल जाता है। आशा, साहस, आत्मविश्वास, प्रयत्नशीलता सब उसी के अन्दर तो होते हैं। लेकिन यह तथ्य उसकी दृष्टि से

नज़रअन्दाज़ हो जाता है।

रामायण मे एक प्रसग आता है कि जब नल, नील, जामवन्त और हनुमान आदि सीता जी का पता लगाने के सिलसिले मे समुद्रतट पर पहुँचे तो प्रश्न आया कि समुद्र पार करके लका किस प्रकार पहुँचा जाए? सबने हनुमान जी से सागर पार करने का अनुरोध किया। लेकिन हनुमान बोले, "भला मैं अकेला कैसे सागर पार कर सकता हूँ?" वस्तुत उन्हे अपनी शक्ति का भान ही नही था। तब जामवन्त बोले—"हनुमान जी, आप अपनी शक्ति को ही नही पहचानते। आपने तो बालकपन मे ही सूर्य को मुँह मे रख लिया था।" जामवन्त ने उन्हे और दूसरे साहसिक कार्यों का भी स्मरण कराया। फिर तो हनुमान जी मे आत्मविश्वास जाग उठा और वे एक छलाँग मे सागर पार करके लका पहुँच गए।

उपर्युक्त प्रसग भले ही पौराणिक है किन्तु इससे यह तथ्य अवश्य सामने आता है कि व्यक्ति को अपना आत्म-विश्वास जगाना चाहिए। निराशा मे डूबकर वह अपनी क्षमता ही भूल जाता है। ऐसे मौको पर आप आत्म-निरीक्षण कीजिए। सोचिए जब आप विद्यार्थी थे तो हमेशा कक्षा मे प्रथम आते रहे है। खेलकूद मे आप सब-से अधिक इनाम पाते थे। अनेक अवसरो पर अपने साहस और सूझ-बूझ का परिचय देकर आत्मोन्नति की है। वह क्षमता अब भी आपके अन्दर है। उसे पहचानिए और जगाइए, फिर यह बाजी भी आपकी ही रहेगी। ⊙⊙

# छिद्रान्वेषण

छिद्रान्वेषण का अर्थ है दूसरो के दोष देखना अथवा उनमें दोष निकालना। कदाचित् ससार मे मनुष्य के लिए सबसे सरल कार्य दूसरों के दोष देखना ही है। हम बडी आसानी से किसी व्यक्ति के लिए यह कह देते हैं—वह तो घमण्डी है, मूर्ख है, अमुक आदमी झूठा और गप्पी है, तीसरा कोई व्यक्ति शराबी है, व्यभिचारी है। फलाना आदमी बेईमानी करता है, चरित्रहीन है।

लेकिन एक वेश्यागामी भी दूसरे क्षेत्रो मे चरित्रवान् हो सकता है। एक शराब पीने वाला भी ईमानदार हो सकता है। एक जुआ खेलने वाला भी दयावान् और परोपकारी हो सकता है।

सच तो यह है कि सामाजिक आदर्श और मर्यादाएं इतनी कठोर होती हैं कि उनके घेरे मे चलना व्यक्ति के वश की बात नही होती। परिस्थितियाँ मनुष्य को मर्यादा-उल्लघन के लिए विवश कर देती हैं। यदि कोई निस्सहाय और भूखा व्यक्ति जीवन-रक्षा के लिए रोटियाँ चुराकर खा लेता है, तो सामाजिक मर्य्यादा के अनुसार वह भले

ही चोर करार दे दिया जाए किन्तु मानवता की आचार-संहिता के मुताबिक वह चोर नही है। खैर, यहाँ हमारा विषय सामाजिक आदर्शों की नुक्ताचीनी नही है। हम अपने उसी व्यावहारिक पक्ष पर आते हैं।

दूसरो के छिद्रान्वेषण से वस्तुत हम अपनी ही हानि करते हैं। वह इस तरह कि जब हम किसी व्यक्ति के दोषो को देखने लगते है तो हम उसे बुरा और गिरा हुआ आदमी मान लेते है और फिर स्वाभाविक रूप से उससे घृणा करने लग जाते हैं। लेकिन किसी मनुष्य को दूसरे मनुष्य से घृणा नही करनी चाहिए। घृणा करना एक भारी दुर्गुण है, आदर्शवाद की दृष्टि से ही नही व्यावहारिक दृष्टि से भी जब हम दूसरो से घृणा करते हैं तो टोटे मे रहते हैं, क्योंकि जिससे भी हम घृणा प्रकट करेंगे वह हमारा शत्रु हो जाएगा। और व्यक्ति को जीवन मे मित्र बनाने है, शत्रु नहीं।

इसके अलावा दूसरो के दोष देखना जब किसी व्यक्ति की आदत बन जाती है तो वह उसके गुण नही देख पाता, जबकि प्रत्येक व्यक्ति मे कुछ-न-कुछ गुण भी अवश्य होते हैं। दूसरी ओर उसकी यह प्रवृत्ति बन जाती है कि वह अपने को ऊँचा और बडा समझने लगता हैं। यह प्रवृत्ति व्यक्ति मे झूठे घमण्ड को जन्म देती है जो वास्तव मे एक बडा दुर्गुण है। इस दुर्गुण से कोई भी व्यक्ति आत्मनिरीक्षण नही कर पाता।

मान लीजिए कि आपके मुहल्ले मे कोई व्यक्ति

वेश्यागामी है, लेकिन मुहल्ले मे वह बडे मेल-जोल से रहता है ; किसी की बुराई-भलाई मे नही है , वक्त-बे-वक्त सबके काम आता है ; किसी की बहू-बेटी को भी बुरी निगाह से नही देखता , तो क्या उसे बुरा व्यक्ति मान लेना उचित है ? सच तो यह है कि प्राय समाज की प्रताडना व्यक्ति को कुपथगामी बना देती है। एक कहावत है कि 'आदमी का कुछ बुरा नही होता।' इन बातो को हमे थोडी गहराई से देखना चाहिए। जैसाकि हम ऊपर कह चुके हैं कि गहराई से देखने पर यही पाएँगे कि किसी व्यक्ति मे यदि कोई तथाकथित दोष है तो वह परि-स्थितियो-वश पैदा हुआ है। यदि किसी व्यक्ति की शादी नही हुई, अथवा जवानी मे ही उसकी पत्नी मर गई और फिर लोगो ने उसकी शादी नही कराई, ऐसी हालत मे यदि उसके किसी स्त्री से अवैध सम्बन्ध हो जाएँ अथवा वह वेश्यागामी हो जाए तो वह स्वय इसके लिए कहाँ तक दोषी है ? दर असल ऐसे लोगो की उपेक्षा या छिद्रान्वेषरण नही करना चाहिए बल्कि उन्हें तो सँभालना चाहिए। किसी कवि ने लिखा है —

**आदमी लाख सँभलने पे भी गिरता है मगर,**
**उसको जो झुक के उठाले वो खुदा होता है।**

इस मसले को आप एक दूसरे खूबसूरत चश्मे मे से भी देख सकते हैं। इस सिलसिले मे एक उदाहरण सुनिए।

दो भाई थे। सुविधा के लिए नाम रख लीजिए रमेश और सुरेश। रमेश सुरेश से दस साल बड़ा था।

रमेश की शादी हो चुकी थी और वह अपने कार-रोजगार से लग गया था। सुरेश जब बडा हुआ तो रमेश ने उसे दूसरा काम शुरू करा दिया ताकि वह भी जीवन मे जम जाए। दोनो भाइयो मे बडा प्रेम था। किन्तु सुरेश नातजुर्बेकार और लापरवाह तबीयत का था। उसे अपने काम मे घाटा होने लगा। घाटे की बात बडे भाई से कहने मे उसकी अयोग्यता जाहिर होती है इसलिए सुरेश ने बडे भाई के सामने स्थिति को स्पष्ट नही किया। फल यह हुआ कि घाटा धीरे-धीरे बढता गया और एकाएक काम फेल हो गया। उसकी अयोग्यता और लापरवाही रमेश के सामने नगे रूप मे आ खडी हुई। कर्जदार अपना रुपया माँगने आ खडे हुए। बडे भाई को इससे बहुत आघात पहुँचा। ऐसी स्थिति मे बहुत-से मित्र-परिजन भी अपनी राय देने और टीका-टिप्पणी करने आ जाते हैं। सभी ने रमेश से यही कहा कि सुरेश को अलग कर दो, जो कुछ किया है अपने-आप भरे। तुम आखिर कहाँ तक उसकी मदद करोगे ! कई टीका-टिप्पणी करने वालो ने यह भी कहा—"भई, टोटा होने का कोई काम नही था, मगर सुरेश ने तो रुपया उडाया है। हमने सुना है कि उसने शराब भी पी है। और भी रगरेलियाँ की है। खूब सैर-सपाटे भी करता था।"

किन्तु रमेश का अपना दृष्टिकोण सबसे भिन्न था। उसे अपने छोटे भाई सुरेश से बेहद प्यार था। उसे यह बात बर्दाश्त न थी कि सुरेश को अपने से अलग कर दे,

उसे दुनिया मे ठोकरे खाने के लिए छोड दे और जो कुछ बेवकूफियाँ उसने की हैं उनकी सजा भुगतने के लिए उसे धकेल दे। [वस्तुत जिससे सच्चा प्रेम होता है उसमे अटूट विश्वास भी होता है। विश्वास ही तो प्रेम को ज़िन्दा रखने वाली शक्ति है।] अन्ततोगत्वा रमेश ने सारी घटना को अपने ढग से सोचा और यही निष्कर्ष निकाला कि नातजुर्बेकारी के कारण सुरेश धोखा खा गया। साथ ही रमेश छोटे भाई की भूल को भी समझ गया कि उसने बिगडते हुए काम की सूचना उसे न दी। रमेश दूरदर्शी था, सारी स्थिति का नक्शा उसके सामने खिच गया। इस टोटे के आघात से सुरेश भी वडे भाई के सामने क्षुब्ध और लज्जित था। रमेश ने निश्चय किया कि भाई को उठाना है, इस समय उसे आश्वासन, सहानुभूति और मार्गदर्शन की आवश्यकता है। उपेक्षा उसे और गहरे गर्त्त मे ढकेल देगी जिसके परिणाम काफी बुरे भी निकलेगे।

भाग्य की बात जहाँ कई अवसरो पर व्यक्ति को निकम्मा बना देती है, कुछ दूसरे मौको पर वडी लाभ-कारी भी साबित होती है। रमेश ने सुरेश के बारे मे यही राय कायम की कि बेचारे का भाग्य उल्टा था सो मुसी-बत मे पड गया, वर्ना लडका होशियार और सजीदा है। जब वक्त उल्टा होता है तो बुद्धि भी वैसी ही हो जाती है। फलत रमेश ने जब ऐसा दृष्टिकोण अख्तियार किया तो सुरेश को दोषी नही पाया, और इसलिए वह उससे

